# ज्योतिष शास्त्र के कुछ प्रसिद्ध एवं चमत्कारिक योग

(१२)

**सन्तान प्राप्ति के योग—**

(i) किसी व्यक्ति की जन्म कुण्डली में पंचम, सप्तम, नवम अथवा एकादश भावों के स्वामी जिस मास में लाभ भाव (११) में जाएं और जिस दिन वह भाव चन्द्रमा से दृष्ट या युक्त हो, उस मास में सन्तान लाभ होता है।

(ii) कुण्डली में लग्न, एकादश या नवम भाव में बृहस्पति हो और पंचम भाव पाप ग्रह से युक्त या दृष्ट न हो तो सन्तान सुख अवश्य होता है।

(iii) गुरु, चन्द्र लग्न—इन तीनों से पंचम स्थान के स्वामी की दशा-अन्तर्दशा में अथवा उस पंचम स्थान से नवम स्थान के स्वामी की दशा अन्तर्दशा में पुत्र-प्राप्ति की सम्भावना रहती है। इसके अतिरिक्त यदि लग्नेश पंचम-स्थान में हो और पंचमेश बलवान हो एवं गुरु भी पूर्ण बली हो अथवा पंचमेश अपनी उच्च राशि में हो और लग्नेश शुभ ग्रहों से युक्त हो तो बहु-पुत्र योग बनता है।

(iV) यदि पंचम स्थान शुक्र-चन्द्रमा से युक्त या दृष्ट हो अथवा पचम स्थान में समराशि व समवर्ग हो तो कन्या सन्तान होती है। यदि विषम (१,३,५, आदि) वर्ग हो पुत्र।

(v) यदि पचममेश अपनी नीच राशि में हो या दुष्ट स्थानों ६,८ १२, भावों में हो या शत्रु राशि में हो तथा पंचम भाव में केतु, राहु, निर्बली बुधादि हों तो कष्ट से पुत्र प्राप्ति होती है।

(vi) यदि चन्द्रमा पाप ग्रह की राशि में हो तथा पंचमेश नवम स्थान में हों और लग्नेश त्रिकोण ५, या ९वें भाव में हो अथवा चन्द्रमा पंचमेश होकर लग्न में स्थित हो तथा पंचम में शनि हो तो दत्तक-पुत्र का योग बनता है।

(vi) दशमेश पंचम स्थान में हो और पंचमेश भी ५वें भाव में हो, लग्न तथा पंचम में पाप ग्रह स्थित हों तो पितृशाप से पुत्र हानि होती है। अथवा शनि-सूर्य पंचम राहु तथा १२वें भाव में गुरु हो तो प्रेत शाप से संतान की हानि होती है। यदि पंचमेश पापग्रहों से पीड़ित या दृष्ट हो तो देवता के शाप से, यदि पंचमेश षष्ठेश से युक्त हो तो ब्राह्मण के शाप से पुत्र (सन्तान) की हानि होती है।

**धनप्राप्ति के योग—**

३,८ १२, भावों में धन-योग होने पर भी निष्फली होता है। (i) अपनी राशि का शुक्र लग्न में स्थित होकर शनि बुध से युक्त व दृष्ट हो तो मनुष्य धनी होता है अथवा पंचम भाव में धन या मीन राशि हो और वह गुरु से युक्त या दृष्ट हो तथा लाभ स्थान में चन्द्रमा-मंगल हो तो भी मनुष्य धनी होता है।

(ii) **शीघ्र धनि योग**—यदि दशम भाव का स्वामी धनेश से युक्त हो अथवा लाभेश कर्म्मेश के नवांश के स्वामी से युक्त हो तो शीघ्र धन प्राप्ति होती है।

(iii) भाग्येश लाभ स्थान में और लाभेश भाग्य स्थान में हो, या भाग्येश और धनेश का सम्बन्ध हो, या भाग्येश का लग्नेश, पंचमेश या चतुर्थेश या कर्मेश इनमें से किसी के साथ परस्पर दृष्टि सम्बन्ध या युति सम्बन्ध हो तो भी धनी योग होता है।

(iv) बलवान धनेश का सप्तमेश से सम्बन्ध हो तथा वह (धनेश) स्त्री कारक ग्रह (शुक्रादि) से युक्त या दृष्ट हो तो मनुष्य को स्त्री से धन प्राप्ति होती है।

(v) **दिशा-ज्ञान—**

लाभ भाव में अथवा लाभेश की जो राशि होगी अथवा सब ग्रहों की अपेक्षा जो ग्रह अधिक बली होगा—उस दिशा की ओर से धन-प्राप्ति होगी।

(vi) **समय ज्ञान—**

धन भाव (२रे) में जो ग्रह स्थित हो या धन भाव को जो ग्रह पूर्ण दृष्टि से देखे अथवा धनेश की दशा अन्तर्दशा के समय धन प्राप्ति होती है।

**दरिद्र योग—**

४, ७, १०) रिक्त हों (उनमें कोई ग्रह न हो) अथवा केन्द्र स्थानों में पाप ग्रह हों तो दरिद्र योग होता है। अथवा धन भाव सूर्य-मंगल राहु या क्षीण चंद्रमा से युक्त या दृष्ट हो तो मनुष्य निर्धनी होता है।

(ii) यदि लग्नेश या धनेश पाप ग्रहों से युक्त होकर ६,८,१२. भाव में स्थित हो और मारकेश से युक्त व दृष्ट हो तो धनी कुल में उत्पन्न हुआ भी दरिद्र हो जाता है।

**केम द्रुम योग**—यदि कुण्डली में चंद्रमा के दोनों ओर कोई भी ग्रह स्थित न हो तो केमद्रुम (दारिद्रय) योग बनता है केमद्रुम योग में उत्पन्न व्यक्ति हमेशा आर्थिक दृष्टि से दूसरों पर निर्भर रहता है।

# सामुद्रिक एवं हस्त रेखा ज्ञान

ज्योतिष की भाँति सामुद्रिक शास्त्र भी स्वयं में सम्पूर्ण विज्ञान है। यह वह शास्त्र है जिसके द्वारा मनुष्य के तीनो काल—भूत काल, भविष्य और वर्तमान का सूक्ष्मता से अध्ययन किया जा सकता है।

व्यक्ति के हाथ पर रेखाओं के रूप में उसके जीवन की समस्त घटनाओं की छाप प्रतिबिम्बित रहती हैं, जिसके द्वारा उसकी रुचि, प्रवृत्ति, चरित्र एवं स्वभाव तथा उसमें छिपी क्षमताओं के बारे में ज्ञान प्राप्त किया जा सकता है। जिस प्रकार एक कुशल डाक्टर या हकीम केवल जीभ अथवा नाड़ी देख कर रोग जान लेता है उसी प्रकार रेखाएँ भी व्यक्ति के अन्तर्मन की अभिव्यक्ति प्रदर्शित करती हैं।



**रेखाओं की संख्या** - सामान्यत: विभिन्न हाथों में पाई जाने वाली सात बड़ी (मुख्य) रेखाएँ होती हैं और इनके अतिरिक्त सात छोटी (गौण) रेखाएँ भी होती हैं। सात मुख्य रेखाएं ये हैं—

(१) जीवन रेखा (Life line), (२) मस्तक रेखा (Head line), (३) हृदय रेखा (Heart line), (४) भाग्य रेखा (Fate line), (५) सूर्य रेखा (६) स्वास्थ्य रेखा (बुध रेखा) (७) शुक्र बन्धिनी रेखा (Ring of Venus) तथा अन्य सात लघु रेखाएं—चन्द रेखा, मंगल रेखा, विवाह रेखा, प्रभाव रेखा, निकृष्ट रेखा, सन्तान रेखा, मणिबध रेखा। इनके अतिरिक्त बहुत सी रेखाएं होती हैं जिनका आगे प्रसंग वश वर्णन किया जाएगा।

**१ जीवनरेखा (Life Line)**—इसे पितृ-रेखा व प्रगढ़ रेखा भी कहते हैं। यह रेखा तर्जनी अगुली और अंगूठे के बीच से (गुरु पर्वत के नीचे) आरम्भ होकर राहु और शुक्र पर्वत को घेरती हुई मणिबन्ध की ओर जाती है। यह रेखा विभिन्न व्यक्तियों के हाथों में समान रूप से नहीं होती। इस रेखा से जन्म काल, आयु, स्वास्थ्य, रोग, विभिन्न दुर्घटनाओं आदि का ज्ञान होता है। यदि यह रेखा स्पष्ट, उभरी हुई लम्बाई में पूर्ण तथा बिना कटी हुई हो तो वह व्यक्ति प्राण शक्ति धारण करने वाला होता है। जिन हाथों में स्पष्ट लम्बाई से पूर्ण किन्तु पतली हो उनमें प्राणशक्ति की कमी एवं मध्यम आयु होती है। यदि यह रेखा बीच में किसी स्थान पर टूटी हुई हो और वहाँ से किसी अन्य रेखा का सम्बन्ध न हो, तो उसी आयु में कोई कष्ट: दुर्घटना या मृत्यु तुल्य कष्ट होता है। इसके ११ भेद हैं।

**२. मस्तक रेखा**—यह रेखा तर्जनी अगुली और अंगूठे के मध्य भाग से जीवन रेखा से मिलती हुई (द्वितीय मंगल क्षेत्र से शुरू होकर) अथवा कुछ अलग हटकर हथेली के मध्य भाग में चन्द्र अथवा राहु क्षेत्र की ओर जाती है। भारतीय विद्वानों के अनुसार इसे विभव रेखा, मातृ-रेखा या धन रेखा भी कहते हैं। इससे मानसिक शक्ति, जन्म मास, बुद्धि विद्या एवं माता आदि का विचार किया जाता है। यदि यह रेखा जीवन रेखा को स्पर्श करती हुई आगे बढ़े, तो ऐसे व्यक्ति विवेकशील बुद्धिमान, अवसरवादी सतर्क एवं सावधानी से काम करने वाले होते हैं। भारतीय आचार्यों ने इसके १८ भेद बतलाए हैं।

**३. हृदय रेखा**—यह रेखा मस्तक रेखा के ऊपर से तर्जनी के मूल गुरु पर्वत अथवा तर्जनी-मध्यमा के मध्य से निकल कर कनिष्ठा अंगुली के नीचे बुध पर्वत के पास समाप्त होती है। कुछ विद्वान् इसका उद्गम कनिष्ठा से तर्जनी मूल तक मानते हैं। इसे आयु रेखा भी माना जाता है। यह रेखा हृदय की संवेदनाओं एव प्रेम सम्बन्धों की प्रतीक है। यदि यह रेखा तर्जनी मूल से स्पष्ट व सुन्दर हो तो वे स्त्री या पुरुष आदर्श प्रेमी हुआ करते हैं। प्रेम स्वार्थ-हीन होता है। मस्तक रेखा की अपेक्षा अधिक स्पष्ट व सरल होने से व्यक्ति भावुकता के कारण हानि उठाता है। यदि इस रेखा को अन्य छोटी २ रेखाएं काटें तो निकट सम्बन्धों या मित्रों से हानि या निराशा होती है। सुन्दर व दीर्घ रेखा लम्बी आयु की परिचायक हैं। भारतीय आचार्यों ने इसके १६ भेद कहे हैं।

**४ भाग्य रेखा**—यह रेखा मणिबध या उसके पास से हथेली के मध्य से निकल कर प्राय: मध्यमा की ओर जाती है। कभी २ तर्जनी या अनामिका की ओर भी अग्रसर होती हैं। इसको ऊर्ध्व रेखा, प्रारब्ध रेखा, धन रेखा भी कहते है। इसके सम्बन्ध में कहा है—

सोर्ध्व रेखा विशेषण राज्यलाभकारी भवेत्।
खंडिता दुष्टफलदा क्षीणा क्षीण-फलप्रदा ॥

यदि यह रेखा बीच में कहीं कटी-फटी या खण्डित न हो तो मनुष्य भाग्यशाली, धनवान तथा उसे राज्य-लाभ होता है यदि खण्डित हो तो धन प्राप्ति में अनेक प्रकार की बाधाएं, एवं कार्य-परिवर्तन के संकेत हैं। इस रेखा के अभाव में सूर्य रेखा, जीवन रेखाओं आदि की स्थिति का अनुशीलन करना चाहिए। हमारे आचार्यों ने इसके ५ भेद कहे हैं।

**५. सूर्य रेखा**—इस का उद्गम स्थान चन्द्र पर्वत, भाग्यरेखा से, हथेली के मध्य भाग, मस्तक रेखा या हृदय रेखा, कहीं से भी हो सकता है। इसे पुण्य रेखा, विद्या रेखा या धन या यश रेखा भी कहते हैं। दीर्घ, स्पष्ट एवं अखंडित होने पर मनुष्य विद्वान् विद्या में पूर्ण सफलता, उत्साही व प्रतिष्ठित होता है। कहीं खंडित हो तो अपयश की द्योतक है। (शेष आगामी वर्ष के पचाँग में)

# कुण्डली में मंगलीक योग विचार

लड़के या लड़की की जन्म कुंडली में यदि पहले, चौथे, सातवें, आठवें या बारहवें भाव में मंगल पड़ जाए तो एक दूसरे के जीवन को अरिष्टकारी होते हैं। यदि बर और कन्या दोनों की कुंडलियां मंगलीक हों तो विवाह करने में कोई दोष नहीं। यद्यपि योनि, गुण नाड़ी गण इत्यादि का मिलान भी कर लेना चाहिए। कुछ अन्य दशाओं में भी मंगल दोष शान्त हो जाता है यदि —

(१) अन्य कुंडली में १, ४, ७, ८, १२ भाव में शनि हो तो उसका भौम दोष शान्त हो जाता है— यामित्रे च यदा सौरिर्लग्ने व हिबुके तथा ।
अष्टमे द्वादशे चैव भौम दोषो न विद्यते ॥

(२) बली गुरु शुक्र-लग्न या ७ भाव में हो तो भी भौम दोष नहीं रहता।

(३) यदि कन्या की कुं.में जहां मंगल हो, उसी स्थान पर वर की कु. में कोई प्रबल पाप ग्रह हो तो भौम दोष नहीं रहता—

शनि भौमोऽथवा कश्चित्पापो वा तादृशो भवेत् ।
तेष्वेव भवनेष्वेव भौम दोष विनाशकृत् ।

(४) मेष राशि का मंगल लग्न में , या बृश्चिक राशि का मंगल ४ भाव में या मकर का सातवें या कर्क का आठवें या धनु राशि का मंगल १२वें हों तो भौम दोष नहीं रहता।

अजे लग्ने व्यये चापे पाताले वृश्चिके कुजे ।
द्यूने मृगे कर्किचाष्टौ भौमं दोषो न विद्यते ॥

(५) न मगली चन्द्र भृगु न मंगली पश्यति यस्य जीव ।
न मंगली केन्द्रगते च राहुर्न द्वितीये न मंगली मंगल-राहु योगो ॥

अर्थात् यदि दूसरे भाव में चन्द्र-शुक्र हो, मंगल-गुरु की युति हो या गुरु पूर्ण दृष्टि से भौम को देखता है केन्द्र भाव में राहु अथवा मंगल-राहु कहीं इकट्ठे हों। (मुहूर्त दीपक से)

(६) केन्द्र में चन्द्र या चन्द्र-मंगल की युति होने पर भी भौम दोश नहीं रहे।

(७) केन्द्र त्रिकोण में शुभ-ग्रह तथा ३, ६, ८, ११वें भाव में पाप ग्रह हों तो भी भौम दोष शान्त हो जाता है।

(८) षष्ठे च भवने भौमो राहुः सप्तम सम्भव ।
अष्टमे च यदा सौरितस्य भार्या न जीवति ॥

—अर्थात् वर की कु में छठे भाव में मंगल. सातवें में राहु, आठवें शनि हो तो उसकी पत्नी जीवित नहीं रहती। अर्थात् मंगलीक जैसा प्रभाव होता है।

(९) राशि मैत्रं यदायाति गणैक्यं वा यदा भवेत् ।
अथवा गुण बाहुल्ये भौम दोषो न विद्यते ॥

—अर्थात् राशि मैत्री हो, गण भी एक हो या तीस से अधिक गुण मिलते हो तो भौम दोष का बिचार नहीं करना चाहिए।

(१०) बक्री, नीच, अस्त अथवा शत्रु क्षेत्री मंगल १,४,७ ८, १२वें भाव में हो तो भी भौम-दोष नहीं रहता है। शुभचिन्तक पन्नालाल ज्यो, एम.ए.

## बालारिष्ट एव गण्डान्त नक्षत्र-विचार

ज्योतिष विदों ने बालारिष्ट तीन प्रकार से माना है।
१) गण्डान्तरिष्ट २) ग्रह-अरिष्ट ३) पताकी-अरिष्ट
(ग्रहारिष्ट जानने के लिए पृष्ठ १८ देखें)

**गण्डारिष्ट**—मघा, मूला और अश्विनी नक्षत्र के आदि की चार चार घड़ियां तथा आश्लेषा, ज्येष्ठा और रेवती नक्षत्र की अन्तिम चार घड़ियां गण्डदोष युक्त मानी जाती है। इन्हीं को गण्डमूल नक्षत्र कहते हैं। इन नक्षत्रों में उत्पन्न बालक अथवा बालिका अपने शरीर के लिए अरिष्टकारी तथा माता, पिता एवं उनके धन का नाश करने वाली होती है। यदि किन्हीं उपायों से जीवित रहे तो धन, धान्य एवं सुख से सम्पन्न होता है। गण्डमूल में उत्पन्न सन्तान को छः मास अथवा २७ दिन तक पिता को देखना नहीं चाहिए। किसी विद्वान् ब्राह्मण द्वारा गण्डान्त नक्षत्र की विधिवत् शांति करवा कर मुख दर्शन करना शुभ रहता है।

**मघा फलम्**—प्रथम पाद में उत्पन्न हो तो माता या नानके पक्ष को हानि, द्वितीय पाद में पिता को भय, तीसरे पाद में शुभ, चतुर्थ में धन लाभ होगा।

**ज्येष्ठा फलम्**—प्रथम पाद में बड़े भ्राता को अरिष्टकारी, द्वितीय में लघु भ्राता का नाश, तृतीय में माता या नानी का नाश, चतुर्थ में पिता को कष्ट।

**अश्विनी फल**—प्रथम पाद में जन्म होने से पिता को कष्टकारी। शेष तीन चरणों में शुभ कहा गया है।

**आश्लेषा फलम्**—प्रथम चरण शुभ है। दूसरे में पिता के धन का नाश, तीसरे में सास या माता का नाश चतुर्थ चरण में पिता को कष्टकारी होता है।

**रेवती फलम्**—रेवती नक्षत्र के प्रथम, द्वितीय और तृतीय चरण में जन्म हो तो शुभ किन्तु चतुर्थ चरण में गृह में भय और कष्टकारी होता है।

**ज्येष्ठा अथवा मूला**—नक्षत्र के मध्य, दिनमें जन्म हो तो पिता को कष्ट।

**मूला अथवा आश्ले**—नक्षत्र के मध्य, रात्रिमें जन्म हो तो माता को कष्ट।

**रेवती अथवा अश्वि**—नक्षत्र के मध्य संध्या में जन्म हो तो अपने शरीर को कष्ट जानें।

**तिथि विचार**—दोनों पक्षों की पचमी, दशमी, पूर्णिमा और अमावस्या की अन्तिम घट्यादि में जन्म होना अरिष्टाकारी होता है। कृष्ण पक्ष की चतुर्दशी (१४) के किसी भी भाग में जन्म होना भी अशुभ माना गया है।

**समान नक्षत्र जन्म फल**—यदि पिता पुत्र, माता-कन्या अथवा दो भाईयों का जन्म नक्षत्र एक हो तो दोनों में से एक की अवश्य मृत्यु हो जाती है। कल्याण के लिए कुल देवता की पूजा तथा महामृत्युञ्जय का पाठ करें।

# प्रश्न-फल विचार

फलित ज्योतिष के चार मुख्य विभाग हैं। जन्म कुण्डली विचार, वर्ष फल प्रश्न-फल तथा गोचर-फल। जन्म कुण्डली के पश्चात् प्रश्न-फल विचार को महत्त्वपूर्ण स्थान प्राप्त है, क्योंकि इसमें वर्तमान कालिक गोचर-ग्रहों का भी स्पष्ट विवेचन रहता है। जन्मकुण्डली की भाँति प्रश्न कुण्डली का लग्न ज्ञात करने के लिए भी प्रश्नकर्त्ता द्वारा किए गए प्रश्न पूछने के समय को इस पचांग के अन्त में दी गई मासिक दैनिक लग्न सारिणी से लग्न देखलें तथा उसी तारीख के ग्रह-स्पष्टों मे दिये ग्रहों की स्थापना कर लेंवे। प्रश्न फल का विचार करने से पूर्व नीचे दिए कुछ महत्वपूर्ण नियमों को अवश्य ध्यान में रखना चाहिए,

**(१) विवाह सम्बन्धी प्रश्न—**

(i) यदि प्रश्न कुण्डली में भाग्येश सप्तम स्थान में और सप्तमेश भाग्य स्थान में हो। अथवा सप्तमेश शुक्र भाग्य स्थान में हो. या भाग्येश शुक्र सप्तम, दूसरे, चतुर्थ या लग्न में निर्दोष होकर बैठा हो तो विवाह अवश्य होता है।

(ii) प्रश्न लग्न से सम स्थान (२,४ ६,८,१०,१२) में शनि हो तो वर को लाभ नहीं होगा। इसके विपरीत विषम स्थान में शनि हो तो स्त्री को वर लाभ होगा।

(iii) यदि प्रश्न लग्न से तीसरे, पाँचवे, छठे, सातवें अथवा ग्यारवें भाव में चन्द्रमा हो और उसके ऊपर गुरु, सूर्य या बुध की दृष्टि हो तो विवाह अवश्य

**(२) गर्भ से लड़का होगा या लड़की—**

(i) प्रश्नकाल में यदि शनि लग्न को छोड़ कर विषम स्थान (३,५,७, ९, ११) में बली होकर स्थित हो तो गर्भवती स्त्री को पुत्र उत्पन्न होगा और निर्बली होकर समस्थान (२,४,६,८,१०) में स्थित हो तो कन्या उत्पन्न होती है।

(ii) प्रश्न कुण्डली में यदि (१,३,५,७,९) वे स्थान पर पुरुष ग्रह बलवान होकर स्थित हों तो पुत्र-लाभ और स्त्री ग्रहों के बलवान होने पर कन्या का जन्म होता है। इन स्थानों शनि विशेषत: पुत्र-दायक होता है।

(iii) लग्नेश व पंचमेश, पुरुष राशियों पर पुत्र कारक और स्त्री राशियों पर कन्या दायक होते हैं। यदि लग्नेश पुरुष ग्रह. पुरुष राशि में बैठ कर पंचम भाव को देखता हो या पचंमस्थ राहु को मंगल पूर्ण दृष्टि से देखताहो तो भी गर्भवती को पुत्रोत्पन्न होता है।

**(३) नौकरी अथवा सर्विस का प्रश्न—**

(i) प्रश्न कुण्डली में नौकरी के प्रश्न, पदोन्नति, धन, मान तरक्की इत्यादि का विचार नवें और दसवें भावों से करना चाहिए।

(ii) यदि भाग्येश दशम भाव में और दशमेश भाग्य स्थान में हो या एक दूसरे के भाव को मित्रपूर्ण दृष्टि से देखते हों तो बहुत अच्छी नौकरी मिलती हैं।

**(४) चोरी हुई वस्तु मिलेगी या नही ?**

(i) यदि प्रश्न लग्न में पूर्ण चन्द्रमा हो और उस पर गुरु या शुक्रादि शुभ ग्रहों की दृष्टि हो, तो गुम हुई वस्तु का शीघ्र लाभ होगा।

(ii) अथवा अति बलवान (स्थानादि बल युक्त) शुभ ग्रह ग्यारहवें भाव में हों तो भी नष्ट वस्तु की शीघ्र प्राप्ति होगी। (चन्द्रमा शुक्ल पक्ष की दशमी से कृष्ण पक्ष की पाँचवीं तक पूर्ण कहलाता है।)

(iii) यदि प्रश्नकाल मे लग्नेश सप्तम भाव में और सप्तमेश लग्न में हो या चन्द्रमा और सप्तमेश दोनों अस्त गत हों तो चोर धन सहित पकड़ा जाता है।

(iv) यदि स्थिर राशि का लग्न हो अथवा किसी भी लग्न में स्थिर नवाँश हो अथवा लग्न में वर्गोत्तम नवाँश हो तो गुम हुई वस्तु उसी स्थान में है और वह अपने घर के आदमी (सेवकादि) ने ली है।

(v) यदि मेष सिंह धन लग्न हो अथवा केन्द्र में सूर्य हो तो नष्ट वस्तु पूर्व दिशा में है। वृष, कन्या मकर प्रश्नलग्न हो या मंगल केन्द्रगत हो तो वस्तु दक्षिण दिशा में, यदि कर्क बृश्चिक मीन लग्न या बुध केन्द्र में हो तो वस्तु, उत्तर दिशा में तथा मिथुन, तुला, कुम्भ लग्न हो या शनि बली अथवा केन्द्रगत हो तो वस्तु पश्चिम दिशा में होगी। यदि एक से अधिक ग्रह हों तो उनमें जो बली होगा, वही दिशा जानना।

(vi) प्रश्न लग्न में चार राशियाँ (मेष, कर्क, तुला, मकर) हों तो नष्ट वस्तु दूर चली गई समझें। यदि स्थिर राशि हो तो अभी गाँव मकानादि में ही माने। यदि सप्तमेश या सप्तम भाग में राहु केतु शनि आदि नीच ग्रह हों तो चोरी करने वाला कोई नीच जाति का कृष्ण वर्ण का निर्जन स्थान में रहने वाला, दाढ़ी, मूंछ, व केशधारी होता है। सप्तमेश वक्री होने पर या अस्टम में सूर्य मंगल होने पर भी नष्ट वस्तु नहीं मिलती है।

इसके अतिरिक्त रोहिणी पुष्य उत्तराषाढ़ा, विशा पूर्वाषा शत अश्विनी इन नक्षत्रों में खोई वस्तु शीघ्र मिलती है। मृग. अश्ले, हस्त, अनु, उ. भा. पू भा. नक्षत्रों में खोई वस्तु कष्ट से मिलती है। आर्द्रा ज्येष्ठा आदि मध्य लोचन नक्षत्रों में खोई वस्तु कभी नहीं मिलती।

**खोए हुए पशु का विचार—**

जब कोई व्यक्ति प्रश्न करे कि मेरा खोया हुआ पशु मिलेगा या नहीं तो पचाँग में देखें कि गुम होने के दिन सूर्य किस नक्षत्र पर था। सूर्य नक्षत्र से ९ नक्षत्र तथा खोया पशु बन में होता हैं। १० से १५ तक खोया पशु मार्ग में आ रहा है। १६ से २२ तक खोया पशु शीघ्र ही घर पर आया चाहता है। २२ से २७ नक्षत्र तक खोया पशु कभी वापिस नहीं मिलेगा—ऐसा कहना चाहिए।

## भाग्य देखने का चक्र

आप किसी को कहें कि वह ३१ के अन्दर का कोई अंक दिल में सोच ले और बतलायें कि वह अंक किस नम्बर के खाने में है। जिस नम्बर के खाने में वह अंक सोचा हुआ बताये उनके ऊपर के दायें कोने के (हिन्दसों) अंको को जमा करलो बस उसका सोचा हुआ अंक निकल आयेगा और इस अंक पर उसके भाग्य का हाल बता दो।

**उदाहरण :—**किसी मनुष्य ने अपने दिल में ३१ का अंक सोचा है। अब देखो कि यह ३१ का अंक खाना नं० १, २, ३, ४, ५ में मिलता है। अब इन खानों के ऊपर के दायें कोने के अंकों १, २, ४, ८, १६ को जोड़ो तो ३१ का अंक बनता है अतः प्रश्नकर्ता ने ३१ का अंक सोचा है और इसके अनुसार देखा तो लिखा है, कि मत ख्याल करो कि तुम्हारी इच्छा पूरी नहीं होगी, तुम अपना पुरुषार्थ रखो सफलता के चिन्ह पाए जाते है।

नं०१

| | | | |
|---|---|---|---|
| ७ | ५ | ३ | १ |
| १५ | १३ | ११ | ९ |
| १७ | १९ | २१ | २३ |
| २५ | २७ | २९ | ३१ |

नं०२

| | | | |
|---|---|---|---|
| ७ | ६ | ३ | २ |
| ५ | १४ | ११ | १० |
| २३ | २२ | १९ | १८ |
| ३१ | ३० | २७ | २६ |

नं०३

| | | | |
|---|---|---|---|
| ३० | २९ | २८ | ४ |
| २२ | २१ | २० | २३ |
| १५ | १३ | १२ | १४ |
| ५ | ६ | ७ | ३१ |

नं०४

| | | | |
|---|---|---|---|
| ३० | १० | २८ | ८ |
| २६ | २५ | २४ | ३१ |
| १४ | १३ | १२ | २७ |
| ९ | ६ | ११ | १५ |

नं०५

| | | | |
|---|---|---|---|
| २९ | ३० | ३१ | १६ |
| २६ | २५ | २४ | २० |
| ११ | २२ | २३ | २७ |
| १७ | १८ | १९ | २८ |

(१) तुम्हारे मन की मुराद उस समय पूरी होगी, जब तुम को इस का ख्याल भी न होगा। (२) भाग्योदय होने वाला है। (३) किसी ऐसी जगह से तुम्हारी उम्मीद पूरी होगी जिसका तुम को ख्याल भी नहीं। (४) जिस बात के लिए परेशान हैं अब उसकी सफलता में और देर न होगी। (५) तुम्हारे लिए खुशी का समय आने वाला है। (६) घबराओ नहीं तुम्हारी बेहतरी का जरिया जल्द निकलेगा। (७) तुम्हारी मुश्किल जल्द ठीक हो जाएगी। (८) तुम्हारे भाग्य में रुपया लिखा है किन्तु देर से मिलेगा। (९) तुम्हारे सामने थोड़े दिनों में एक तजबीज रखी जाएगी इसे मान लेने से पहले आप को अच्छी तरह सोच लेना होगा। (१०) इस समय तुम्हारा वक्त गड़बड़ में है, जल्दी समय ठीक हो जाएगा। (११) तुम्हारे फिकर और गम का समय गुजर गया है अब तुम को आराम और खुशी मिलेगी। (१२) तुम्हारा काम नियत समय पर ठीक हो जाएगा अतः दूसरों की सलाह मत लो। (१३) तुम्हारी मुश्किल किसी तरीके से हल हो जाएगी। (१४) जिस काम के लिए हैरान हो रहे हो उसकी सफलता में रुकावटें पैदा होंगी। (१५) भाग्य की ठोकर तुम्हारे ख्याल को बदल देगी। (१६) सबर करो अभी कुछ दिन और बाकी हैं। (१७) जो समय तुम पर बीत रहा है आगे इसमें बेहतरी होगी विश्वास रखो। (१८) परेशानी को दूर कर दो अब समय आ गया है कि तुमको आराम व खुशी मिलेगी। (१९) पुरुषार्थ करते रहो लाभ अवश्य होगा। (२०) तुम्हें यह जानकार खुश होना चाहिए तुम्हारे हालात किसी जरिएसे ठीक होने वाले हैं। (२१) तुम्हारे हालात अजीब चक्र में हैं यह तकरीबन एक मास तक ठीक हो जायेंग। (२२) तुम को जल्द ही खबर मिलेगी जो तुम्हारे हक में होगी। (२३) तुम देर से परेशान हो तुम्हारा कारोबार थोड़े दिनों तक बनेगा जिससे तुमको लाभ होगा। (२४) समय आने वाला है तुम्हारी इच्छा पूरी हो जाएगी। (२५) किसी भी जरिए तुम्हारा काम ठीक हो जाएगा। (२६) फिजूल बातों पर अपना समय और दिमाग खर्च न करो इज्जत व खुशी तुम्हारे साथ है। (२७) भाग्य का सितारा अच्छा है. जिन हालातों से तुम डरते हो वह पैदा नहीं होंगे। (२८) तुम अपने काम में लगे रहो जिन कामों में तुम को दखल नहीं, उनमें दखल न दो खुद ठीक हो जायेंगे। (२९) तुम को यह पता है कि तुम्हारे दिन गरदिश में हैं तो तुम उस मार्ग पर क्यों चल रहे हो जिसमें तुम को नुक्सान हो। (३०) जब तुम जानते हो कि तुम ठीक रास्ते पर हो तो ख्यालात पर पक्के रहो घबराओ नहीं। (३१) यह मत ख्याल करो कि तुम्हारी इच्छा पूरी नहीं होगी, अपना पुरुषार्थ जारी रखो सफलता के चिन्ह पाये जाते हैं।

सम्वत २०३४ के हमारे पचांग में कुछ नवीन विशेषताएं

(i) ग्रह रत्नों का चुनाव तथा उनको धारण करने की विधि।

(ii) संदिग्ध पूर्णिमा एकादशी तिथ्यादि व्रत निर्णय

(iii) हिमाचल प्रदेश तथा उसके निकटवर्ती प्रदेशों शहरों के उदयास्त, चक्र, चमत्कारी जन्त्र मन्त्र, हस्त रेखा ज्ञान-

(मंगलीक विचार और आप का भाग्य: अगामी वर्ष का पचांग और भी बहुत से ज्योतिष सम्बन्धी महत्व पूर्ण तथ्यों को समाविष्ट कर, आपके लाभार्थ प्रस्तुत किया प्रस्तुत किया जाएगा।

४. हमारे पचांग में सक्रांतियां ग्रह स्पष्ट उदय-अस्त आदि गलत नहीं दिए जाते बल्कि उनका निर्धारिण दृक्पक्षीय आधार लेकर शास्त्र सम्मत किया जाता है।

५. "पण्डित देवीदयालके नाम छप रहे अन्य पचांगोंमें सक्रांति सबंधी भ्रामक तथा गम्भीर अशुद्धियों को देख कर ही हमें कुछ सज्जनों ने उन अशुद्धियोंकी ओर संकेत किए है जिस से प्रातः स्मरणीय मेरे प्रपितामह पं देवी दयालजी ख्याति को धक्का पहुंचा है इसका हमें भी बहुत खेद है।

६. हमारा उद्धेश्य पचांग में यथा सम्भव शुद्ध प्रामाणिक तथ्यों तथा प्रत्येक वर्ष इसके विषय प्रतिपादन में वृद्धि करना तथा नवीनता लाना है इसमें हम कहां तक सफल रहे है इसका निर्णय स्वयं पाठक वृन्द करेंगे।

पन्ना लाल शर्मा एम० ए० (हिन्दी-संस्कृत)
सम्पा० पंचाग दिवाकर जालन्धर

मेष लग्न—कृश, भूरी आंख, बाल अधिक, गोल चेहरा, सुन्दर, ऊष्ण प्रकृति, वात बिकार, कठोर भाषण, मन की अनिश्चित स्थिति. क्रोधी, छोटा कद, माता का मुख पूर्व की ओर, मकान पुराना, स्त्रियें १, ५ व ७ पास हों, माता का वस्त्र लाल रंग का हो, पहले मीठा भोजन किया हो और बालक दीर्घ शब्द से रोया हो।

वृष लग्न—गौर वर्ण, स्थूल शरीर; काले नेत्र, निष्कपटी, स्थिर व शांत स्वभाव, गम्भीर, शीत प्रकृति, लम्बा, माता का शिर दक्षिण की ओर, मकान नया, ड्योढी का दरवाजा दक्षिण की ओर, माता का वस्त्र सफेद और चांदी के भूषण, पहले शाकादि भोजन किया हो, बालक दीर्घ शब्द से रोया हो।

मिथुन लग्न—कृश शरीर, बात-श्लेष्म-प्रकृति, भूरे नेत्र, अल्प बाल; लम्बा चेहरा, तीक्ष्ण विचार, शूर, अभिमानी, द्रव्यवान्, रोगयुक्त नेत्र, चचल स्वभावी, स्त्रियें ३ व ५, माता का मुख पश्चिम की ओर, स्तनों में दूध थोड़ा, पित्त पीड़ा, माता के दाहिने अग में लस न, पहले नमकीन भोजन लिया हो, वस्त्र पुराना, मकान का दरवाजा पश्चिम की ओर, बालक दीर्घ शब्द से रोया हो।

कर्क लग्न—स्थूल शरीर, गोल मुख, गौर वर्ण, बहुत बाल, तैरने में प्रवीण, दूरदर्शी, नि:स्वार्थी, लेखक, परिश्रमी, लोकनायक व हितवादी, कद लम्बा, कोमल शरीर, वात-श्लेष्म प्रकृति, नेत्र चंचल, माता पिता को कष्ट, माता का मुख उत्तर की ओर, पुराने वस्त्र, पहले कुछ थोड़ा भोजन किया हो, सोने का आभूषण हाथ में, स्त्रियें ३, ५ व ७ हों, बालक ने शब्द देर से किया हो।

सिंह लग्न—रक्त वर्ण, गोल व लाल नेत्र, केश बहुत, चौड़ा चेहरा, अस्थिर, मन कठोर, कद छोटा, माता का मुख दक्षिण की ओर रक्त वस्त्र, सोने के आभूषण, कसैला खट्टा भोजन किया हो, स्त्रियें ३, ५ व ७, नया मकान, बालक की पीठ पर चिह्न हो और दीर्घ शब्द से रोयें।

कन्या लग्न—स्थूल व मध्य देह, ऊंचा मस्तक, गौर-वर्ण, गोल चेहरा, चंचल वृत्ति, थोड़े बाल, स्वार्थी, पाप बुद्धि, स्त्री प्रिय, कंठ और वक्ष में चिह्न हो, माता का मुख उत्तर की ओर, स्त्रियें ४व५, माता लाल वस्त्र से युक्त हो, पिता घर से बाहर, बालक थोड़े शब्द से रोया हो।

तुला लग्न—साधारण प्रकृति, गौर वर्ण, लम्बा चेहरा काले नेत्र, बड़ा नाक, थोड़े बाल, तीक्ष्ण बुद्धि, रोगी, स्त्री अभिलाषी, व्यापार में निपुण, द्रव्य सम्पन्न, दुबला शरीर, माता कष्ट में, लड़ाई झगड़ा, माता का मुख पश्चिम की ओर, स्त्रियां ३ व ७ एक कंवारी कन्या भी हो, कषाय भोजन किया हो, पुराना वस्त्र, बालक दीर्घ शब्द से रोये।

वृश्चिक लग्न—ऊंचा कृश शरीर परन्तु मजबूत, भूरे नेत्र, कपटी, स्वार्थ के लिए दूसरे का नुकसान चाहने वाला, व्यवहार कुशल, स्वतन्त्र विचार, कपिल वर्ण, केश लम्बे, माता ने भूषण पहने हों, स्त्रियां ४ व ५, माता का सिर पूर्व को, माता पिता क्लेश में, पुराना रक्त वस्त्र, घर का दरवाजा उत्तर को, बालक की पीठ पर चिह्न, कंठ में पीड़ा, बालक देर से शब्द करे।

धन लग्न—स्थूल शरीर, गोल चेहरा, लम्बा नाक, लाल गौर वर्ण, स्थिर व शांत स्वभाव, द्रव्य अभाव का दुःख, विद्वान, वेदांत विषय प्रिय, आलसी, स्थिर बुद्धि, डरपोक, ऊंचा मस्तक, विशाल नेत्र, माता का मुख उत्तर की ओर, रक्त वस्त्र, चांदी के भूषण, स्त्रियें, ३व५, नया मकान दरवाजा दक्षिण की ओर, पक्वान्न भोजन किया हो, बालक के हृदय पर चिह्न और बालक दीर्घ शब्द से रोया हो।

मकर लग्न—कृश शरीर, बहुत केश, मोटा नाक, ऊंचा मस्तक, द्वेषी, आलसी लोभी, विचार हीन, बात विकार, माता का सिर दक्षिण की ओर, पुराना वस्त्र, कसैला भोजन व शीतल जल पिया हो, स्त्रियें ३, ४व६, पुराना घर, घर का दरवाजा उत्तर की ओर, बालक ने थोड़ा शब्द किया हो।

कुम्भ लग्न—कृश शरीर, बहुत केश, मोटा नाक, ऊंचा मस्तक द्वेषी, आलसी, लोभी, विचार हीन, वात विकार, माता का सिर दक्षिण की ओर, पुराना वस्त्र, कसैला भोजन व शीतल जल पिया हो, स्त्रियें ३, ४व६, पुराना भोजन किया हो, पिता घर में न हो और बालक ने थोड़ा रुदन किया हो।

मीन लग्न—स्थूल शरीर, गौर वर्ण, चपटी नाक ऊंचा मस्तक, कांजरे नेत्र, श्लेष्म प्रकृति, परोपकारी व दयालु, धर्मप्रिय, गम्भीर, द्रव्याभिलाषी, कीर्तिमान, माता का मुख उत्तर की ओर, पिता घर में, पहले २ स्त्रियां हों बाद में ३ व ५ स्त्रियां आई हों, पलंग का पाया टूटा हुआ हो, बालक देर से रोये।

### पितृ परोक्ष ज्ञान

बालक के जन्म समय यदि लग्न को चन्द्रमा देखता हो और सूर्य जन्म लग्न से अष्टम, नवम, एकादश तथा द्वादश स्थान पर चर राशि का हो कर पड़ा हो और चन्द्रमा लग्न को न देखता हो तो पिता बालक के जन्म समय दूसरे देश में था। इन्हीं उपरोक्त स्थानों में सूर्य स्थिर राशि का हो तो पिता घर में नहीं था परन्तु देश में ही है। इसी प्रकार सूर्य के द्विस्वभाव में होने पर मार्ग में कहे। परन्तु इन योगों में चन्द्रमा लग्न को न देखता हो।

### सुख और दुख के कारण ग्रह

गुरुशुक्र से सांपत्तिक स्थिति व द्रव्य लाभ का विचार, शुक्र से पैतृक सुख का, सूर्य चन्द्रमा से शारीरिक या मानसिक सुख का, गुरु से बुद्धि, विद्या व संगीत का, सूर्य गुरु और शनि से नौकरी, अधिकार, राजसम्मान का विचार, बुध, शुक्र से व्यापार का, लेन देन के धन्धे का, और मंगल से साहस, पराक्रम व यश का विचार करना चाहिए।

### ग्रहों के रोग निदान ज्ञान

किन ग्रहों में रोग होते हैं। नीचे लिखे अनुसार जानना, गुरु चंद्र से कफ रोग, शुक्र-चन्द्रमा से वात कफात्मक, शनि-राहु-केतु से वात रोग, बुध से त्रिदोष, सूर्य मंगल से पित्त रोग।

### अंग पीड़ा ज्ञान

कुंडली के द्वादश भावों से शरीर के किसी भाग में पीड़ा या रोग होना निश्चित है। प्रथम भाव से मुख, दांत, दाढ़, गला, जीभ, मस्तक में पीड़ा व रोग होता है। द्वितीय भाव से दाहिने नेत्र में, तृतीय भाव से दाहिना कान, गर्दन, हाथ में, चतुर्थ से पेट, गुदा, पचम से कमर के ऊपर का भाग, षष्ठ से गुप्त स्थान, दाहिना पांव, सप्तम से पेट का मध्यभाग नाभी, अष्टम से गुह्य स्थान, बायां पांव, नवम से कमर के ऊपर का भाग, दशम से पेट गुदा, एकादश से बायां हाथ, कान, गर्दन और द्वादश भाव से बाईं आंख और पैर के तलवे में रोग कहे।

# जन्म कुण्डली में विचारणीय योग

## बालक जन्म के समय मृत्यु योग

लग्न में व सप्तम में पापी ग्रह हों और चन्द्रमा पापी ग्रहों के साथ वहां स्थित हो उस चन्द्रमा को सौम्य ग्रह न देखते हों तो उत्पन्न हुआ बालक शीघ्र ही मृत्यु को प्राप्त होता है ॥१॥

चन्द्रमा पापी ग्रह से युक्त हुआ लग्न, द्वादश, सप्तम, अष्टम इन में से किसी स्थान में हो, शुभ ग्रह केन्द्रों में न हों, चन्द्रमा भी शुभ ग्रहों की दृष्टि से बर्जित हो तो जन्म वालि की मृत्यु को देने वाला होता है। क्षीण चन्द्रमा लग्न में हो, केन्द्रों में व आठवें घर पापी ग्रह हों इस योग में उत्पन्न हुआ बालक मृत्यु को प्राप्त होता है। इसी तरह पापी ग्रहों के मध्य चन्द्रमा शुभ लग्न में हो और सातवें आठवें पापी ग्रह हों यदि वलवान् शुभग्रह से चन्द्रमा दृष्ट न हो तो बालक माता-पिता के साथ मृत्यु को प्राप्त होता है। यदि बलवान शुभ ग्रहों करके चन्द्रमा देखा जाता हो तो माता की मृत्यु नहीं होती। द्वादश स्थान में शनि हो, सूर्य नवम में हो, चन्द्रमा लग्न में, मंगल अष्टम स्थान में हो यह सब ग्रह यदि बलवान गुरु से दृष्ट न हों तो उत्पन्न बालक की शीघ्र ही मृत्यु हो जाती है। यदि वलवान् गुरु किसी को देखे किसी को न देखे व बलहीन गुरु सब को देखे तो शीघ्र मृत्यु नहीं होती। यदि गुरु सब को देखता हो तो यह फल नहीं होता। पापी ग्रह से युक्त चन्द्रमा पंचम, सप्तम, नवम, द्वादश, लग्न और अष्टम स्थानों में हों, बलवान्, वुध, गुरु और शुक्र इनमें से किसी एक से भी युक्त दृष्ट न हो तो यह योग नहीं होता।

चन्द्रमा जन्म लग्न से आठवें स्थान में हो और पापी ग्रहों से दृष्ट हो तो शीघ्र मृत्यु को प्राप्त होता है. इस चन्द्रमा को पापी ग्रह न देखते हों, शुभ ग्रह देखते हों तो आठ वर्ष तक जीवित रहता है। पापी ग्रह और शुभ ग्रह तीनों देखते हों तो चार वर्ष जीता रहता है। शुभ या पापी ग्रह कोई नहीं देखता हो तो यह योग नहीं होता। शुभ ग्रह से युक्त और शुभ क्षेत्र में छठे स्थान में चन्द्रमा हो तो मृत्यु को नहीं देता। कृष्ण पक्ष में जिन का जन्म हो शुक्लपक्ष में रात्रि का जन्म हो तो भी छठे आठवें स्थान में शुभ व पापी ग्रह से दृष्ट हो तो भी मृत्यु का देने वाला नहीं होता। छठे आठवें स्थान में शुभ ग्रह हों इनको बलवान् पापी ग्रह देखते हों तो उत्पन्न हुआ बालक महीना भर जीता है।

## माता पिता का अरिष्ट योग

पिता के लिए सूर्य तथा दशम स्थान से, और माता के लिए चन्द्रमा तथा चतुर्थ स्थान से विचार करना चाहिए। यदि बालक की जन्म कुण्डली में सूर्य के साथ अथवा दशम स्थान में पापी ग्रह बैठे हों या देखते हों या सूर्य पाप ग्रहों के मध्य में पड़ा हो तो बालक के जन्म समय पिता को कष्ट जानना चाहिए! यदि सूर्य से ४।६।८ स्थान में पापी ग्रह हों, शुभ कोई भी न हो, शुभ नवांश में स्थित शुभ ग्रहों करके देखे जा सकते हों तो भी पिता को कष्ट जानें।

इस प्रकार चन्द्रमा तथा चतुर्थ भाव से माता का विचार करे, चन्द्रमा के साथ २।१२वें स्थान व ४।६।८ स्थान में पापी ग्रह हों, शुभ न हों तो माता को कष्ट जाने।

## अरिष्ट भंग योग

अति बलवान् गुरु लग्न में विराजमान हुआ अनेक प्रकार के अरिष्टों को दूर करता है। लग्नपति अति बलवान् केन्द्रस्थित शुभ ग्रहों करके देखा हुआ दीर्घ आयु देता है। पापी ग्रहों के वर्गों में स्थित हों तो अरिष्टों को दूर करते हैं।

## नेत्र विकार योग

तनु १ धन २ व्यय १२ पति युत भृगु आये बसे त्रिक ३।८।१२ धाम। राशीश धन २ रवि युत माहि नेत्र को हान ॥ शुक्र सूर्य तनुनाथ युत जाए बसे त्रिकधाम, जन्म अन्ध का योग है भाषत बुध गुण ग्राम। मात, तात, भ्रात, पुत्र वासी कारी ग्रह नाथ। सूर्ययुत शुक्र त्रिकधाम बसे तिनं के नेत्र नहीं माथ ॥ चन्द्र भौम जो द्वादश वाम नेत्र का हान, भौम, राहु, दाहिनी नयन वुध जन कहत वखान।

## मूक योग

छटे घर का स्वामी वुध के साथ लग्न में बैठा हो तो जवान तोतली या गूंगा होता है। चन्द्रमा लग्न में हो और छठे घर की ...

दूसरे घर का स्वामी बृहस्पति के साथ ६।८वें या १२वें घर में हो अथवा शुक्लपक्ष का चन्द्रमा मंगल के साथ लग्न में हो तो तोतली जबान और गूंगा होता है।

## ऋणी मनुष्य का योग

धन स्थान में पापी ग्रह हों लग्नेश द्वादश स्थान में स्थित हो और नवमेश लाभेश से दृष्ट व युक्त हो तो ऋणी हो।

धनेश अस्तंगत नीच राशिगत हो, धन व अष्टम भाव पाप युक्त हों तो मनुष्य ऋण से दवा रहे।

लाभेश की राशि जिस नवांशक में हो उसका स्वामी दुष्ट भाव में पापयुक्त हो तथा क्रूर षष्ठांश में हो तो मनुष्य ऋण ग्रस्त होता है।

## संन्यास योग

लग्नेश पर केवल शनि की दृष्टि हो अन्य की नहीं अथवा शनि को लग्नेश देखे और लग्नेश को शनि देखे, बल रहित हो तो संन्यास योग होता है।

## कर्ण दोष

षष्ठेश बुध चौथे हो उसे शनि चतुर्थ दृष्टि (शत्रु दृष्टि से) देखे अथवा छठे भाव में बुध शनि से दृष्ट हो तो बधिर योग होता है कानों से नहीं सुनता। बुध छटे सुक्रूर दशम हो और रात्रि क. जन्म हो तो कान से नहीं सुनता।

## जिह्वा दोष

बुध ७।८।१२ राशि में किसी में हो, सूर्य चौथे भाव में चन्द्रमा से दृष्ट हो षष्ठेश पापी ग्रहों से दृष्ट हो तो मनुष्य गूंगे स्वर वाला होता है। शुक्ल पक्ष का चन्द्रमा लग्न में मंगल युक्त हो तो जीभ नष्ट हो। बुध १।११ राशि का गुरु से पूर्ण दृष्ट हो तो गतवाणी मनुष्य की हो।

## कुब्जा दोष

चन्द्रमा पहले या पिछले नवाँशक के तीसरे भाव में हो, शनि चौथे हो, लग्नेश शत्रु राशि का हो और मंगल

| राशि | स्वामी | शुभ अशुभ | स्त्री, पुरुष संज्ञा | सम विषम | जाति | धर्म | लक्षण | स्वभाव | अवस्था | वर्ण | गुण | तत्व | समय | विभाग | स्थान | निर्जल | दिशा | पहर |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मेष | मंगल | अशुभ | पुरुष | विषम | क्षत्रिय | क्रूर | चंचल | चर | युवा | लाल | रज | अग्नि | रात्रि | मस्तक | पर्वत | निर्जल | पूर्व | २ |
| वृष | शुक्र | शुभ | स्त्री | सम | ब्राह्मण | सौम्य | शांत | स्थिर | युवा | गोरा | तम | भूमि | ,, | मुख | जमीन | ,, | दक्षिणां | ४ |
| मिथुन | बुध | शुभ | पुरुष | विषम | वैश्य | क्रूर | चं+शां | द्विस्वभाव | बाल | हरा | सत | वायु | ,, | स्तन | जंगल | ,, | पश्चिम | ३ |
| कर्क | चन्द्र | शुभ | स्त्री | सम | शूद्र | सौम्य | चंचल | चर | बाल | गोरा | रज | जल | ,, | हृदय | जल | सजल | उत्तर | १ |
| सिंह | सूर्य | अशुभ | पुरुष | विषम | क्षत्रिय | क्रूर | शांत | स्थिर | बृद्ध | लाल गोरा | तम | अग्नि | दिन | उरु | पर्वत | निर्जल | पूर्व | १ |
| कन्या | बुध | शुभ | स्त्री | सम | शूद्र | सौम्य | चं+शां | द्विस्वभाव | बाल | चित्र | सत | भूमि | ,, | कमर | जमीन | ,, | दक्षिण | १ |
| तुला | शुक्र | शुभ | पुरुष | विषम | वैश्य | क्रूर | चंचल | चर | युवा | नीला | रज | वायु | ,, | नाभि | जंगल | सजल | पश्चिम | ४ |
| वृश्चिक | मंगल | अशुभ | स्त्री | सम | ब्रह्माण | सौम्य | शांत | स्थिर | युवा | सुनहरा | तम | जल | ,, | लिंग | जल | सजल | उत्तर | १ |
| धन | गुरु | शुभ | पुरुष | विषम | क्षत्रिय | क्रूर | चं+शा | द्विस्वभाव | बाल | पीला | सत | अग्नि | रात्रि | जंघा | पर्वत | निर्जल | पूर्व | ३ |
| मकर | शनि | अशुभ | स्त्री | सम | शूद्र | सौम्य | चंचल | चर | बृद्ध | भूरा | रज | भूमि | ,, | घुटना | जमीन | सजल | दक्षिण | ४ |
| कुम्भ | शनि | अशुभ | पुरुष | विषम | वैश्य | क्रूर | शांत | स्थिर | बृद्ध | काला | तम | वायु | दिन | पिंडुली | जंगल | सजल | पश्चिम | ३ |
| मीन | गुरु | शुभ | स्त्री | सम | ब्राह्मण | सौम्य | चं+शां | द्विस्वभाव | बृद्ध | कर्कट | सत | जल | रात्रि | पाँव | जल | सजल | उत्तर | ४ |

## ग्रह—गुणस्वभाव चक्र

| ग्रह | स्वगृह राशि | मूल त्रिकोण | गुण | स्वभाव | वर्ण | रूप | अधिकार | शारीरिक भाग | शरीर के अंतर्भाग | जाति | तत्व | आप्तवर्ग सुख | स्त्री पुरुष | विद्या | शुभाशुभ | दिशा | बलाबल समय | भाग्योदय काल वर्ष |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| रवि | सिंह | सिंह | सत्व | स्थिर | लाल | गोल | सिर से मुख | आत्म | अस्थि | क्षत्रिय | अग्नि | पिता | पुरुष | राजविद्या | अशुभ | पूर्व | दिन | २२—२४ |
| चन्द्र | कर्क | वृष | सत्व | चंचल | गोरा | सुन्दर | गले से हृदय | मन | रुधिर | वैश्य | जल | माता | स्त्री | ज्योतिष | बलीशुभ निर्बलीऽशु | वायव्य | रात्रि | २४—२५ |
| मंगल | वृश्चिक | मेष | तम | उग्र | लाल | कृश | पेट से पीठ | सत्व | मज्जा | क्षत्रिय | अग्नि | बन्धु | पुरुष | मनु | ऽशुभ | दक्षिण | रात्रि | २८—३२ |
| बुध | कन्या | कन्या | रज | मिश्र | हरा | प्रसन्न | हाथ पाँव | बाचा | त्वचा | वैश्य | भूमि | बन्धु | क्लीव नपुंसक | गणित | शुभाशुभ | उत्तर | सर्वकाल | ३२—३६ |
| गुरु | मीन | धन | सत्व | क्षिप्र | पीला | स्थूल | कमर से जंघा | जीव | चर्बी | ब्राह्मण | आकाश | संतान | पुरुष | वेदांत व्याकरण | शुभ | ईशान | दिन | १५—२२ |
| शुक्र | वृष | तुला | रज | मृदु | सफेद | तेजस्वी | शिशन से वृषन | काम | वीर्य | ब्राह्मण | जल | स्त्री | स्त्री | गायन बादन | शुभ | आग्नेय | दिन | २६—२८ |
| शनि | मकर | कुम्भ | तम | दारुण | काला | आलसी | पि घुटना | दुःख | स्नायु | अन्त्यज | वायु | नौकर | क्लीव | कायदा | अशुभ | पश्चिम | रात्रि | ३६—४२ |
| राहु | कन्या | कर्क | तम | दारुण | मिश्र | मलीन | | दुःख | स्नायु | नीच | | आजी | | गारुडी | अशुभ | नैर्ऋत्य | | २४—५० |
| केतु | मीन | मकर | तम | दारुण | मिश्र | मलीन | | दुःख | स्नायु | नीच | | आजी | | तंत्रमंत्र | अशुभ | | | ४८—५४ |

## सूर्यादि ग्रहों का द्वादश भावों में गोचर फल

| भाव | लग्न | धन | सहज | सुख | सुत | रिपु | स्त्री | मृत्यु | भाग्य | कर्म | लाभ | व्यय |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| सूर्य | स्थान हानि | भय | धन प्राप्ति | मान नाश | दीनता | शत्रु नाश | यात्रा | पीड़ा | पुण्य नाश | अभीष्ट सिद्धि | लाभ | व्यय |
| चन्द्र | उत्तम भोजन | धन क्षय | धन लाभ | कुक्षि में पीड़ा | कार्यनाश | लाभ | धनप्राप्ति | रोग बड़ | राजा से भय | सुख | लाभ | शोक |
| मंगल | भय | हानि | सुख | शत्रु वृद्धि | द्रव्यनाश | धन हानि | शस्त्र घात | रोग | शोक | लाभ | द्रव्य प्राप्ति | व्यय |
| बुध | बन्धन | धन लाभ | शत्रु भय | द्रव्य प्राप्ति | मान | बुरी स्थिति | पीड़ा | धनप्राप्ति | चित्त में खेद | सुख | लाभ | धन हानि |
| गुरु | भय | धन लाभ | पीड़ा | शत्रु वृद्धि | सुख | शोक | राजमान | रोग वृद्धि | सुख | दीनता | प्रतिष्ठा | पीड़ा |
| शुक्र | शत्रु नाश | धन लाभ | प्रसन्न | धन लाभ | पुत्र सुख | शत्रुवृद्धि | शोक | धनलाभ | श्रेष्ठ | पीड़ा | धन वृद्धि | लाभ |
| शनि | बुद्धि भ्रम | क्लेश | सुख प्राप्ति | शत्रुवृद्धि | पुत्र कष्ट | सुखप्राप्ति | कलह | रोग | सुख | निर्धन | द्रव्य प्राप्ति | धन हानि |
| रा. के. | हानि | निर्धने | धन लाभ | वर | शोक | लाभ | कलह | पीड़ा | पाप कर्म | वैर | सुख | द्रव्य हानि |

## अथ जन्म कुण्डल्यां तन्वादि भावस्थ फलानि

| ग्रह | १ तनु | २ धन | ३ सहज | ४ सुख | ५ पुत्र | ६ रिपु | ७ स्त्री | ८ मृत्यु | ९ भाग्य | १० कर्म | ११ लाभ | १२ व्यय |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| सूर्य | शूरवीर | बहुधन | सुमति | पीड़ा | असुता | बलवान् | पराजित | अल्पायु | पुत्रवान् | दैन्य | बहुधन | पतित |
| चन्द्र | जड़ | कुटुम्ब | हिंसक | सुख | पुत्रवान् | अल्पाय | कामी | रोगी | सौभाग्य | धनी | धनी | अंगहीन |
| मंगल | वणी | कुटुम्ब | सुमति | असुखी | असुता | सुखी | पराजित | अल्पायु | पापी | सुखी | धनी | मतिभंग |
| बुध | व्रणी | धनी | खल | पीड़ा | मन्त्री | अशत्रु | गुणवान् | नीच | तपस्वी | सधन | लाभ | दुर्जन |
| गुरु | विद्वान | सुवाक्या | कृपण | सुखी | धीमान् | अशत्रु | गुणवान् | नीच | तपस्वी | सधन | लाभ | खल |
| शुक्र | कामी | कुल प्रीत | कृपण | सुखी | सुखी | अशत्रु | कलह | नीच | तपस्वी | सधन | लाभ | खल |
| शनि | कामी | बहुधन | बुद्धिमान् | असुखी | कुपत्र | बली | पराजित | अल्पायु | अधर्म | सुखी | बहुधन | पतित |
| राहु | कामी | धन हानि | पराक्रम | असुखी | कुमति | सबल | प्रमेही | रोगी | अधर्म | सुखी | बहुधन | पतित |
| केतु | सकाम | धन हानि | पराक्रम | असुखी | कुमति | अधर्मी | प्रमेही | रोगी | अधर्म | सुखी | बहुधन | खल |

## अथ सर्वघातचक्रम् रोगार्ते गमने रणे नीयंगलेषु

| राशय: | मे. | वृ. | मि. | क. | सि. | क. | तु. | वृ. | ध. | म. | कु. | मी. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| सू. घा | ४ | ८ | १२ | ५ | ९ | १ | ६ | १० | ७ | ११ | २ | ६ |
| चं. घा | १ | ५ | ९ | २ | ६ | १० | ३ | ७ | ४ | ८ | ११ | २१ |
| भौ. घा | ५ | ९ | १ | ६ | १० | २ | ७ | ११ | ८ | १२ | ३ | ७ |
| बु. घा | २ | ३ | १० | ३ | ७ | ११ | ३ | ८ | ५ | ९ | १२ | १ |
| गु. घा | ६ | १० | २ | ७ | ११ | ३ | ८ | १६ | ९ | १ | ४ | ५ |
| शु. घा | ७ | १० | ३ | ८ | १२ | ४ | ९ | १ | १० | २ | ५ | ६ |
| श. घा | ३ | ७ | ११ | ४ | ८ | १२ | ५ | ९ | ६ | २० | १ | २ |
| रा. घा | ८ | ७ | ६ | ४ | ५ | १० | १२ | १ | २ | ९ | ११ | ३ |
| के. घा | ८ | ७ | १० | १ | ११ | ५ | ६ | ४ | २ | २ | १२ | ९ |
| मा. घा | का | मा | पौ. | मा. | फ | चै० | वै० | ज्ये. | आ | श्रा | भा | आ |
| तिथि | १ | ५ | २ | २ | ३ | ५ | ४ | १ | ३ | ४ | ३ | ५ |
| घात | ६ | १० | ७ | ७ | ८ | १० | ९ | ६ | ८ | ९ | ८ | १० |
| | ११ | १५ | १२ | १२ | १३ | १५ | १४ | ११ | १३ | १४ | १३ | १५ |
| बा. घा | सू० | श० | चं० | बु० | श० | श० | गु० | शु० | शु० | मं० | गु० | शु० |
| न. घा | म० | ह० | स्व | ऽनु | मू० | श्र० | श० | रे० | भ० | रो. | आ | श्ले |
| यो. घा | वि | शु० | प | धृ० | प्री | शु० | शु० | व० | वै० | ग० | व्या | व० |
| ल. घा | १ | २ | ४ | ८ | १० | १२ | ६ | ८ | ९ | ११ | ३ | ५ |
| ग्र. घा | मं | श० | बु० | चं० | सू० | बु० | शू० | मं० | गु० | श० | श० | गु० |
| ब. घा | क्ष | वै | शु० | वि | क्ष. | ब० | शु० | वि | त्र. | १व | शु० | वि. |
| ब. घा | र० | श्वे | ह० | पा | धू० | चि | कृ० | क० | पी | कृ० | मधू | कुर्व |
| स्त्री | मे० | वृ | वी | क० | सि | क० | तु० | वृ० | ध० | मं० | कु० | मी |
| चं घा | १ | ८ | ७ | ९ | ६ | ६ | ४ | २ | १० | ११ | ५ | १२ |

### राशी घातक चक्र

द्वादश राशि के प्रत्येक मनुष्य को घातक चक्र में दिए अनुसार प्रत्येक तिथि, वार, नक्षत्र, लग्न, चन्द्रमा घातक हैं। अतः मनुष्य को चाहिए कि वे अपना कोई भी इष्ट और शुभ कार्य घातक समय व मुहूर्त पर आरम्भ न करें।

# बाल–कथवली पूतना–विधान

| जन्म से | | | पूतना नाम | ग्रसित लक्षण | मूर्ति द्रव्य | बलि द्रव्य तथा समय | धूप | मन्त्र |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| दि ०१ | मा ०१ | वर्ष ०१ | १ योगिनी २ मातृका ३ नंदिनी | ज्वर गात्रशोष अनाहार वमन मूर्छा कांपना हीन ज्वर | नदी की मिट्टी का पुतला ३ दिन विधान | उबले चावल सफेद चन्दन का लेप सफेद फूल ध्वजा ५ (चिलड़ियां) पूड़े ५ दीपक ५ प्रातः समय पूर्व दिशा में तीन दिन बलि देवे। | सरसों बालछड़ आक बिल्व पत्र बिल्ली और मनुष्य के केश नीम के घी का धूप | ॐ नमो भक्तवत्सले मोचिनि स्वाहा |
| दि ०२ | मा ०२ | वर्ष ०२ | १ सुनंदिनी २ योगिनी ३ स्तनदा | ज्वर हाथ पांव संकोच दाँतों का पसीना आंखें मींचना ज्वरादिरोदन आखें दुखना | सेर चावल की पीठी का पुतला २ दिन विधान | उबले चावल सेर भर आटे के पूड़े मछली और बकरे का मांस ध्वजा १३ दीपक १३ पश्चिम दिशा में सन्ध्या समय ३ दिन बलि देवे। | पूर्ववत् सब वस्तुओं का धूप देना | ॐ नमो भगवति स्वाहा |
| दि ०३ | मा ०३ | वर्ष ०३ | १ पूतना | ज्वर कम्प प्रलाप अरुचि आंख मींचना वमन रोमांच | पूर्ववत् मूर्ति | लाल चावल लाल ध्वजा लाल चन्दन लाल फूल सायं काल उत्तर दिशा में ३ दिन बलि देवे। | गोश्रृङ्ग और सांप की कांचली का धूप देना। | ॐ नमो भगवति स्वाहा |
| दि ०४ | मा ०४ | वर्ष ०४ | १ मुखमंडलिका २ आकाशयोगिनी | ज्वर गात्रभंग आंख मींचना शिर झुकना श्वास श्यामता अरुचि नींद न आना | चावल के चूर्ण का पुतला बिल्व के कांटे से रेखा | सफेद चन्दन का लेप सफेद फूल सफेद ध्वजा सेर भर आटे के पूड़े तीनों सन्ध्या समय पश्चिम दिशा में बलि ३ दिन देवे। | लहसन नीम के पत्ते मनुष्य के और बिल्ली के बाल गोघृत का धूप देना। | ॐ नमो पूतनेमातिबलिं भक्षशुभोभने बालकं मुंच। |
| दि ०५ | मा ०५ | वर्ष ०५ | विडालिका | ज्वर हिक्का श्वास शूल गात्र संकोच अरुचि | सेर भर चावलों की पीठी का पुतला | उबले चावल ध्वजा ५ दीपक ५ सफेद चन्दन सफेद फूल अपराह्न के समय वृक्ष के मूल में पश्चिम दिशा में ३ दिन बलि देवे। | पूर्ववत् धूप देना। | ॐ सुभगे सुभले देवि सर्वशत्रुनिवारिणि। कुरु शांतिं शिशोः स्वास्थ्यं जीवदानेन रक्षसि। |
| दि ०६ | मा ०६ | वर्ष ०६ | शकुनी | ज्वर गात्र संकोच अरुचि श्वास | सेर चावलों की पीठी का पुतला बनाना | कृष्णोदन ध्वजा ५ दीपक ५ काले फूल मछली का मांस बकरे का मांस पायस दूध आध सेर आटे के पूड़े अपराह्न पश्चिम दिशा में तीन दिन बलि देवे। | कुठ गुग्गुल सफेद चन्दन सरसों हाथी का दांत गोघृत का धूप देना। | ॐ रक्षसि त्वं महाभागे बालं मुंच शुभाद्य नः, वरं कुरु। |
| दि ०७ | मा ०७ | वर्ष ०७ | शुष्करेवती | ज्वर देह संकोच अरुचि कांपना रोदन करना | पूर्ववत् मूर्ति | सफेद ध्वजा ७ दीपक ७ सफेद फूल सफेद चन्दन सायं काल पश्चिम दिशा में ३ दिन बलि देवे। | गोश्रृङ्ग और लहसन से पूर्ववत् धूप देना। | ॐ नमोपद्मपत्राक्षि विशालाक्षि वने शिवे। संगृह्यबलिमाषक्ष बालं मुञ्च सुशोभने। |
| दि ०८ | मा ०८ | वर्ष ०८ | विडालिका | ज्वर गात्र संकोच आंखें मींचना रोना जिह्वा-शोष शिर पीड़ा अरुचि | पूर्ववत् मूर्ति | पायस (खीर) दूध घी लाजा मध्याह्न व पूर्व संध्या समय दक्षिण दिशा में ३ दिन बलि देवे। | गुग्गुल में घृत मिला कर उपरोक्त धूप देना। | ॐ नमो सर्वभूतेशि शोभने त्वं पिशाचिनि। बलिं चैवोररीकृत्य त्वरितं मुंच बालकम्॥ |
| दि ०९ | मा ०९ | वर्ष ०९ | मदोन्मत्ता | ज्वर वमन तृष्णा श्वास अफारा देह संकोच शूल | पूर्ववत् मूर्ति | उबले चावल मछली का मांस पापड़ गन्ना संध्या समय उत्तर दिशा में ३ दिन बलि देवे। | गोश्रृङ्ग को घृत में घिस कर पूर्ववत् धूप देना। | ॐ नमो भगवते वासुदेवाय हुं फट् स्वाहा। |
| दि १० | मा १० | वर्ष १० | रेवती | ज्वर वमन तृष्णा श्वास पीड़ा | पूर्ववत् मूर्ति | गुड़ उबले चावल घी ध्वजा २५ पूड़े २५ लाल फूल २५ सफेद फूल ४४ संध्या समय दक्षिण में २ दिन बलि देवे | गोश्रृङ्ग लहसन को घृत में मिला कर धूप देना। | ॐ नमो भगवते वासुदेवाय हुं फट् स्वाहा। |
| दि ११ | मा ११ | वर्ष ११ | सुदर्शना | ज्वर अरुचि मुखशोष गात्र पीड़ा रोदन | माष उड़द की पीठी की मूर्ति | उबले चावल सफेद चन्दन लेपन सफेद फूल ध्वजा २५ दीपक २५ पूड़े २५ संध्या समय दक्षिण दिशा में बलि देवे। | पूर्ववत् धूप देना। | ॐ नमो भगवते रावणाय चन्द्रहास वज्रहताय ॐ हुं फट् स्वाहा। |
| दि १२ | मा १२ | वर्ष १२ | अद्भुता | ज्वर रोदन पसीना आंखें दुखना सन्ताप रोमांच | सेर चावल की पीठी का पुतला | ध्वजा १३ पूड़े मछली का मांस बकरे का मांस पापड़ सन्ध्या समय दक्षिण में ३ दिन बलि देवे। | गोश्रृङ्ग को घृत में घिस कर पूर्ववत् धूप देना। | ॐ नमोनारायण प्रज्वल २ तापं हर २ शोषय २ मर्दय २ हन दुष्टान् हुं फट् स्वाहा |

## नक्षत्र-कष्टावली

| नक्षत्र चरण | च १ | च २ | च ३ | च ४ | कष्टलक्षणानि | देवता | दानद्रव्याणि | जप-संख्या | जपार्थ नक्षत्रमन्त्राणि | बलिदान |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अश्विनी १ | दि ०६ | दि ११ | दि १० | दि २० | अर्ध गात्रपीड़ा वात ज्वर निद्राभंग | अश्विनी देवता | घृत कुम्भ सुवर्ण ब्राह्मण भोजन | ५००० हजार | ॐ अश्विना तेजसा चक्षुः प्राणेन सरस्वती वीर्यम् वाचेंद्रो बलेनेन्द्राय दधुरिन्द्रियम् ॥ ॐ अश्विनीकुमाराभ्यां नमः ॥ १ ॥ | कुंकुम चन्दन चम्पक पुष्प गंबुल मोदक नैवेद्य गुड़ोदन धूप तिल। |
| भरणी २ | दि ०० | दि ८० | दि ४० | दि ११ | छर्दिरोग शीतज्वर तंद्रा अनेक रोग | यम देवता | शर्करा घृत अजा गौ महिषी छायापात्र दान | १००० हजार | ॐ यमाय त्वा मखाय त्वा सूर्यस्य त्वा तपसे देवस्त्वा सविता मध्वा नक्तु पृथिव्याः स ँ स्पृशस्पाहि अर्चिरसि शोचिरसि तपोसि ॥२॥ | अगर गन्ध करवीर पुष्प गुग्गुल धूप गुड़ोदन नैवेद्य धूप दीप क्षेत्रपाल पूजा। |
| कृत्तिका ३ | दि ०६ | दि ११ | दि १६ | दि २८ | रक्तनेत्र उरशूल नेत्र पीड़ा अतिदाह | अग्नि देवता | सुवर्ण गोदान ग्रह-शांति | १०००० हजार | ॐ अयमग्नि सहस्त्रिणो वाजस्य शांति ँ वनस्पतिः मूर्द्धा कवीरयीणाम् ॥३॥ अग्नये नमः ॥ | चन्दन गंध पुष्प नैवेद्य गुग्गुल धूपघृत दीप तिलमाष गुड़ोदन पायस नैवेद्य। |
| रोहिणी ४ | दि ०७ | दि ०६ | दि १८ | दि ३० | शिरदर्द ज्वर पीड़ा कुक्षिशूल प्रलाप | प्रजापति देवता | सप्तधान्य सुवर्ण कृष्ण गौ दुग्ध खंड | १००० हजार | ॐ ब्रह्मयज्ञानं प्रथमं पुरस्ताद्विसीमतः सुरुचोवेन आवः सबुध्न्या उपमा अस्यविष्ठा. सतश्च योनिमसतश्च विवः ॥४॥ | चन्दन गन्ध पुष्प असगन्ध धूप मोदक घृत क्षीर नैवेद्य। |
| मृगशिर ५ | दि ०६ | दि ०५ | दि ०७ | दि १० | अर्द्ध शरीर पीड़ा महाघोर कष्ट | सोम देवता | दधि तंडुल गोवत्स दान ब्राह्मण भोजन | १०००० हजार | ॐ सोमो धनु ँ सोमो अवन्तुमाशु ँ सोमो वीरः कर्मण्यन्दधाति यदस्यविदथ्य ँ सभेयम्पितृ श्रवणयो ददाश दस्तस्मै नमः ॥५॥ | चन्दन गन्ध सौरभ पुष्प गुग्गुल धूप पायस नैवेद्य मधु घृत दुग्ध दध्योदन। |
| आर्द्रा ६ | दि ०० | दि १८ | दि ०० | दि ०० | ज्वर सर्वाङ्ग पीड़ा निद्रानाश त्रिदोष | रुद्र देवता | कृष्ण वस्तु दान कृष्ण वस्त्रादि | १०००० हजार | ॐनमस्ते रुद्रमन्यव उतोत इषवे नमः बाहुभ्यमुत ते नमः ॥६॥ ॐ रुद्राय नमः। | हरिद्रा कुंकुम गन्ध सवन्तिकापुष्प अष्टगन्ध तिलपिष्ट धूप नैवेद्य घृत-क्षीरान्ननैवेद्य। |
| पुनर्वसु ७ | दि ०७ | दि १४ | दि ०२ | दि २१ | अर्ध शरीर पीड़ा शिरपीड़ा ज्वर | अदिति देवता | सुवर्ण कमलदान ५ कन्या भोजन वस्त्र | १०००० हजार | ॐअदितिर्द्यौरदितिरन्तरिक्षमदितिर्माता सपिता सपुत्रः। विश्वेदेवा अदितिः पंचजना अदितिर्जातमदितिर्जनित्वम् ॥७॥ | कुंकुम गन्ध वारिज पुष्प गुग्गुल पुष्प घृत पायस नैवेद्य मोदक गुड़ घृत। |
| पुष्य ८ | दि ०७ | दि ०७ | दि १० | दि ४१ | ज्वर पीड़ा शूल अति कठिनरोग | बृहस्पति देवता | पीत वस्त्र सुवर्ण गोदान पक्वान्न दान | १०००० हजार | ॐ बृहस्पते अतियदर्यो अर्हाद्युमद्विभाति क्रतुमज्जनेषु यद्दीदयच्छवसऋतप्रजातदस्मासुद्रविणं धेहि चित्रम् ॥ ॐगुरवे नमः ॥८॥ | कुंकुम अगर गंध अगस्त पुष्प घृत गुग्गुल धूपसार नैवेद्य दध्योदन। |
| आश्लेषा ९ | दि ०० | दि ०० | दि ४१ | दि ०० | सर्व गात्र पीड़ा पाद पीड़ा | सर्प देवता | कुलमातृ योगिनी पूजा गो शय्यादान | १०००० हजार | ॐ नमोस्तु सर्पेभ्यो ये के च पृथिवीमनु। ये अन्तरिक्षे ये दिवि तेभ्यः सर्पेभ्यो नमः ॥९॥ ॐ सर्पेभ्यो नमः ॥ | चन्दन गंध चम्पक पुष्प गुग्गुल घृत पुष्प मिष्टान्न हवि नैवेद्य तिल घृत दुग्ध। |
| मघा १० | दि १५ | दि ०७ | दि १७ | दि २० | अर्ध गात्र पीड़ा शीतजन्य रोगभय | पितर देवता | तिल तंडुल माष वस्त्र दान | १०००० हजार | ॐ पितृभ्यः स्वधायिभ्यः स्वधा नमः पितामहेभ्यः स्वधायिभ्यः स्वधा नमः प्रपितामहेभ्यः स्वधायिभ्यः स्वधा नमः। अक्षन्न पितरोऽमीमदन्त: पितरोऽतीतृपन्त पितरः शुन्धध्वम् ॥१०॥ | चन्दन गंध चम्पक पुष्प गुग्गुल घृत पुष्प मिष्टान्न हवि नैवेद्य तिल घृत दुग्ध। |
| पूर्वाफाल्गुनी ११ | दि ०० | दि १५ | दि ०० | दि ३० | सर्वगात्र पीड़ा ज्वर अर्धशिर रोग | भग देवता | पित्तल पात्र यव माष गो स्वर्ण दान | १०००० हजार | ॐ भगप्रणेतर्भगसत्यराधो भगे मांधियमुदवाददन्नः भगप्रजन्नाय गोभिरश्वैर्भगप्रणेतृभिर्नृवन्तः स्याम ॥११॥ भगाय नमः ॥ | चन्दनगन्ध चम्पक पुष्प गुग्गुल घृत धूप शर्करा मोदक पूपादान घृत-पायस नैवेद्य। |
| उत्तरा फा० १२ | दि ०७ | दि १४ | दि ०७ | दि ६० | शिर रोग महाज्वर कुक्षि शूल रोग | अर्यमा देवता | सुवर्ण रजत अन्न गौ वस्त्र दान | २००० हजार | ॐ देवावध्वर्यू आगत ँ रथेन सूर्यत्वचा। मध्वायज्ञ ँ समञ्जाथे प्रत्नथायं वेनश्चित्रं देवानाम् ॥१२॥ अर्यमणे नमः ॥ | कपूर कुंकुम गन्ध अर्कपुष्प घृत गुग्गुल धूप घृत पायस नैवेद्य घृतान्न होम। |
| हस्त १३ | दि १५ | दि १७ | दि १५ | दि ०० | सर्वाङ्ग पीड़ा उदर शूल प्रस्वेद अफरा | सविता देवता | गोदान छाया पात्र रक्तवस्त्र सुवर्ण | १००० हजार | ॐ विभ्राड्बृहत्पिबतु सौम्यं मध्वायुर्दधद्यज्ञपतावविह्रुतम् वातजूतो यो अभिरक्षतित्मना प्रजा पुपोष पुरुधा विराजति ॥१३॥ | कुंकुम [illegible] चन्दन गन्ध कमल पुष्प सुगंध गुग्गुल धूप घृत पायस नैवेद्य। |
| चित्रा १४ | दि ११ | दि ०६ | दि ०६ | दि १६ | विविध रोग भय महादारुण कष्ट | त्वष्टा देवता | विचित्र वृषभ गुड़ तिल छाया पात्र | ५००० हजार | ॐ त्वष्टातुरीयो अद्भुत इन्द्राग्नी पुष्टिवर्द्धनम्। द्विपदाछन्द इन्द्रियमुक्षा गौर्नवयोदधुः ॥१४॥ त्वष्ट्रे नमः ॥ | कुंकुम अगरगन्ध विचित्र पुष्प गुग्गुल धूप मोदक घृत विचित्रान्न हवि नैवेद्य। |

